नारदाद्विष्णुयशसो मोक्षश्चात्र प्रकीर्तितः ।
कृतधर्मप्रवृत्तिश्च रुक्मिणीव्रतकीर्त्तनम् ॥ २४ ॥

फिर नारदजीसे विष्णुयशाकी मोक्ष, सत्ययुगके धर्मका स्थापित होना, रुक्मिणीव्रतका वर्णन ॥ २४ ॥

ततो विहारः कल्केश्च पुत्रपौत्रादिसम्भवः ।
कथितो देवगन्धर्वगणागमनमत्र हि ॥ २५ ॥

अनन्तर कल्किजीका विहार, कल्किजीके पुत्र पौत्रादिकोंकी उत्पत्ति फिर शम्भलग्राममें देवता व गन्धर्वोंका आना ॥ २५ ॥

ततो वैकुण्ठगमनं विष्णोः कल्केरिहोदितम् ।
शुकप्रस्थानमुचितं कथयित्वा कथाः शुभाः ॥ २६ ॥

तदुपरान्त विष्णु कल्किजीका वैकुण्ठमें जाना कहागया है । फिर इस मधुर कथाको कहकर शुकदेवजीका प्रस्थान ॥ २६ ॥

गंगास्तोत्रमिह प्रोक्तं पुराणे मुनिसंमतम् ।
जगतामानन्दकरं पुराणं पंचलक्षणम् ॥ २७ ॥

और पश्चात् इस पुराणमें मुनियोंका कहाहुआ गंगास्तोत्र कहा है । यह कल्किपुराण पंचलक्षण युक्त है, यह जगत्को आनंदसंदोहका देनेवाला है २७

संकल्पसिद्धिदं श्लोकैः षट्सहस्रं शताधिकम् ।
सर्वशास्त्रार्थतत्त्वानां सारं श्रुतिमनोहरम् ॥ २८ ॥

जो लोग कलिकलुषसे पूर्ण हैं इसके श्रवण करनेसे उनकोभी सिद्धि प्राप्त होजाती है, इस पुराणमें छः हजार एक सौ श्लोक हैं, यह सर्व शास्त्रार्थके तत्त्वका सार है, इसके सुनतेही लोगोंका मन हरण होजाता है ॥ २८ ॥

चतुर्वर्गप्रदं कल्किपुराणं परिकीर्तितम् ।
प्रलयान्ते हरिमुखान्निःसृतं लोकविस्तृतम् ॥ २९ ॥

---

१–शास्त्रमें पुराणके पांच लक्षण कहे हैं । यथाः—
सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च । वंश्यानुचरितं चैव पुराणं पंचलक्षणम् ॥
सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वन्तर और वंश्यानुचरित, पुराणके यह पांच लक्षण हैं। सर्ग-सृष्टि । प्रतिसर्ग–प्रलय । वंश–सूर्य चंद्रादि वंशका वर्णन। मन्वन्तर–मनु लोगोंका अधिकार। वंश्यानुचरित–अनेक वंशोंमें जिन लोगोंने जन्म लिया है, उनके चरित्रका वर्णन ।

कहा है कि, इस कल्किपुराणसे चतुर्वर्ग फल प्राप्त हो जाते हैं । प्रलयके अंतमें यह नारायणजीके मुखसे निकलकर जगत्में विस्तारित हुआ है॥ २९॥

अहो व्यासेन कथितं द्विजरूपेण भूतले ।
विष्णोः कल्केर्भगवतः प्रभावं परमाद्भुतम् ॥ ३० ॥

भगवान् वेदव्यासजीने ब्राह्मणरूपसे पृथ्वीपर अवतार ले इस पुराणको कहा है। इसमें विष्णुरूप भगवान् कल्किजीके परम अद्भुत प्रभावका वर्णन हुआ है॥

ये भक्त्याऽत्र पुराणसारममलं श्रीविष्णुभावाप्लुतं
शृण्वन्तीह वदन्ति साधुसदसि क्षेत्रे सुतीर्थाश्रमे ।
दत्त्वा गां तुरगं गजं गजवरं स्वर्णं द्विजायादरात्
वस्त्रालङ्करणैः प्रपूज्य विधिवन्मुक्तास्त एवोत्तमाः ॥ ३१ ॥

जो लोग साधु समाजमें, पुण्यक्षेत्रमें, पुण्य तीर्थमें और महर्षि आदिके आश्रममें वस्त्राभूषण आदिसे ब्राह्मणोंकी पूजा कर आदरसहित गौ, अश्व, हाथी, सुवर्ण आदि ( तिनको ) देकर भक्तिके साथ विष्णुभावपूर्ण, सब पुराणोंका सार इस शुद्ध कल्किपुराणको कीर्त्तन अथवा श्रवण करेंगे उन पुरुषश्रेष्ठ महापुरुषोंकी मुक्ति निश्चय है, इसमें सन्देह नहीं ॥ ३१ ॥

श्रुत्वा विधानं विधिवद्ब्राह्मणो वेदपारगः ।
क्षत्रियो भूपतिर्वैश्यो धनी शूद्रो महान् भवेत् ॥ ३२ ॥

विधिविधानसे कल्किपुराणको श्रवण करनेसे ब्राह्मणको वेदविषयमें निपुणता उत्पन्न होती है क्षत्रियको राज्यकी प्राप्ति और वैश्य धनवान् होता है, शूद्रभी महान् हो सकता है ॥ ३२ ॥

पुत्रार्थी लभते पुत्रं धनार्थी लभते धनम् ।
विद्यार्थी लभते विद्यां पठनाच्छ्रवणादपि ॥ ३३ ॥

इस पुराणके पढने अथवा श्रवण करनेसे पुत्रका चाहनेवाला पुत्रको पाता है, धनका चाहनेवाला धनको लाभ करता है और विद्यार्थीको विद्याकी प्राप्ति होती है ॥ ३३ ॥

इत्येतत्पुण्यमाख्यानं लोमहर्षणजो मुनिः ।
श्रावयित्वा मुनीन् भक्त्या ययौ तीर्थाटनादृतः ॥ ३४ ॥

लोमहर्षणके पुत्र महर्षि सूत भक्तिके साथ शौनकादि मुनियोंको यह पुण्यावह पौराणिक उपाख्यान सुनाय तीर्थोंमें पर्यटन करनेको चलेगये ३४॥

शौनको मुनिभिः सार्द्धं सूतमामन्त्र्य धर्मवित् ।
पुण्यारण्ये हरिं ध्यात्वा ब्रह्म प्राप महर्षिभिः ॥ ३५ ॥

योगशास्त्रमें विशारद, धर्मके जाननेवाले महर्षि शौनकजी मुनियोंके सहित उग्रश्रवाजीका ध्यान करते हुए ब्रह्मको प्राप्त हुए ॥ ३५ ॥

लोमहर्षणजं सर्वपुराणज्ञं यतव्रतम् ।
व्यासशिष्यं मुनिवरं तं सूतं प्रणमाम्यहम् ॥ ३६ ॥

समस्त पुराणोंके जाननेवाले लोमहर्षणके पुत्र सूतजी व्यासजीके शिष्य थे; वह व्रतादि करते रहते थे; मैं उनको प्रणाम करताहूं ॥ ३६ ॥

आलोक्य सर्वशास्त्राणि विचार्य च पुनः पुनः ।
इदमेव सुनिष्पन्नं ध्येयो नारायणः सदा ॥ ३७ ॥

समस्त शास्त्रोंकी आलोचना करके,वारंवार विचार कर, यह ( सर्ववादि-सम्मत ) सिद्धान्त हुआ है कि, सदा श्रीनारायणजीका ध्यान करो ॥ ३७॥

वेदे रामायणे चैव पुराणे भारते तथा ।
आदावन्ते च मध्ये च हरिः सर्वत्र गीयते ॥ ३८ ॥

वेद,पुराण और रामायण समस्त शास्त्रोंके प्रारम्भ, मध्य और शेष भागमें सब जगहही श्रीनारायणजीके नाम और लीला गाये गये हैं ॥ ३८ ॥

सजलजलदहो वातवेगैकवाहः
करधृतकरवालः सर्वलोकैकपालः ।
कलिकुलवनहन्ता सत्यधर्मप्रणेता
कलयतु कुशलं वः कल्किरूपः स भूपः ॥ ३९ ॥

इति श्रीकल्किपुराणेऽनुभागवते भविष्ये तृतीयांशे विषयसूचीपुराणश्रवणफल-कथनं नामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥

जो पवनके समान वेगगामी घोडेपर सवार होते हैं, जिनके हाथमें कराल करवाल ( तरवार ) विराजमान है, जिन्होंने कलिकुलको ध्वंस किया है,

जिन्होंने (इस पृथ्वीपर) सत्यधर्मको स्थापित किया है, जो सजल बादलके समान कान्तिमान् हैं, वह समस्त लोकके स्वामी कल्किरूपी भगवान् श्रीनारायणजी तुमलोगोंका मंगल विधान करें ॥ ३९ ॥

इति श्रीकल्किपुराणेऽनुभागवते भविष्ये तृतीयांशे बलदेवप्रसादमिश्रकृतभाषाटीकायां विषयसूचीपुराणश्रवणफलकथनं नाम एकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥

समाप्तश्चायं तृतीयांशः ॥

लावनी–कलियुगही कलियुग छाय रह्यो दिशि चारों । अब कस न कल्कि अवतार वेगि प्रभु धारो ॥ द्विजवर कुलीन कारज कुलीनके करहीं । पढिबो तजि परदेसिनके पायन परहीं ॥ राक्षसन हेत अगनित नित गैयां मरहीं । ऋषि वंशज लखि २ लाज न कछु उर धरहीं ॥ ब्रह्मण्य देव गोपाल जो नाम तिहारो ॥ अब कस न कल्कि० ॥ १ ॥ धन गयो बिलायत 'अनुत्साह' बल खोयो । प्रगटे मत कुमत अनेक प्रेमपथ गोयो ॥ सब विधि निजता ताजि जन समाज सुख सोयो । मूरख न सुनहिं बुध वृंद बहुत दुख रोयो ॥ हे पतित उधारण ! भारत पतित उधारो ॥ अब कस न कल्कि० ॥२॥ कोउ निज नारिनको मारि मानसिक मारै । कोउ नर कहाय आचरण तियनके धारै ॥ कोउ मनके हित धन धर्महिं बेचे डारै । कोउ हिन्दू है तुरकीपर तनमन वारै ॥ कर लै तिच्छन तरवारि मलिच्छन मारो । अब कस न कल्कि० ॥ ३ ॥ ऋषि नाहिन जे सुखदायक पंथ चलै हैं । नहिं रहे वीर जो धर्म हेत कटिजैहैं ॥ कहँ बचे धनिक जो दुख दरिद्र हरि लै हैं । अब तो पापी पेटहिके दास सबै हैं ॥ परतापहि केवल तव पदपद्म सहारो ॥ अब कस न कल्कि अवतार वेगि प्रभु धारो ॥ ४ ॥

भाषाटीकासमेतं कल्किपुराणं सम्पूर्णम् ।



---

पुस्तक मिलनेका ठिकाना–

गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास, "लक्ष्मीवेंकटेश्वर" स्टीम्–प्रेस, कल्याण–बंबई.

खेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेंकटेश्वर" स्टीम्–प्रेस, खेतवाडी–बंबई.